शेषाः स्थावरमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम्।।

—महाभारत

हम देख रहे हैं कि हमारे सामने लोग मरते चले जा रहे हैं, लेकिन जो बचे हुए हैं उनको देखकर ऐसा प्रतीत नहीं होता कि वे भी मरेंगे। रावण की भूल केवल रावण की ही भूल थोड़ी है! यह भूल तो न जाने कितने लोगों के जीवन में है। इसके लिए क्या कहा जाय? रावण की यह वृत्ति कितनी व्यापक है? हमारे जीवन में वस्तुतः सब कुछ है, ईश्वर को पाने के लिए जो कुछ चाहिए, उसमें ऐसी कोई वस्तु नहीं है जो न हो। शास्त्रों ने बहुत बढ़िया बात कही कि निष्काम होना चाहिए, त्यागी होना चाहिए। निष्कामता और त्याग से भगवान् मिलेंगे, यह तो ठीक है, लेकिन गोस्वामीजी उलट कर दूसरी बात भी कहते हैं। भगवान् ने उनसे पूछा कि तुमने मेरा चरित्र लिखा है, मैं तुमको क्या दूँ? तो उन्होंने यही कहा कि मुझे अपने चरणों में प्रेम दीजिए! पूछा कि कैसा प्रेम चाहते हो? भरतजी की तरह, लक्ष्मणजी की तरह, कि हनुमान्‌जी की तरह? गोस्वामीजी ने कहा कि प्रभो! मैं कैसे कहूँ? क्या उनमें से किसी के चरित्र से मेरी तुलना हो सकती है! उनके आचरण से मेरी तुलना हो सकती है क्या? फिर कैसे प्रेम पाओगे? गोस्वामीजी ने दोहा लिखा—

कामिहि नारि पिआरि जिमि लोभिहि प्रिय जिमि दाम।
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय लागहु मोहि राम।।७/१३०ख

भरतजी, लक्ष्मणजी, हनुमान्‌जी या अन्य किसी भक्त का नाम नहीं लिया, बल्कि कहा कि कामी को सौन्दर्य के प्रति जैसा आकर्षण होता है, लोभी के मन में धन के प्रति जैसा आकर्षण होता है, उसी प्रकार मुझे आपके प्रति आकर्षण हो। मानो इसका अभिप्राय यह है कि काम और लोभ की वृत्तियों को भी अगर मोड़ दिया जाय, तब भी कल्याण सम्भव है। निष्कामता और त्याग की वृत्ति तो सार्थक है ही, पर लोभ और काम की वृत्ति भी मुड़ करके ईश्वर की प्राप्ति कराने वाली बन सकती है, इसकी ओर संकेत है। रावण को शूर्पणखा ने समाचार दिया कि चौदह हजार राक्षसों को राम ने अकेले ही मार दिया। रावण सोचने लगा कि इनको मारने वाला कौन हो सकता है?



निर्णय हुआ कि—

तिन्हहि को मारइ बिनु भगवन्ता।३/२२/२

भगवान् को छोड़कर उन्हें कौन मार सकता है? विवेक ने तुरन्त कहा कि जब भगवान् का अवतार हो गया है तो भगवान् का भजन करो, लेकिन रावण ने बहाना बनाया—

होइहि भजनु न तामस देहा।३/२२/५

जीवन की इतनी बड़ी-बड़ी कठिन यात्रा, लड़ाई तो वह लड़ सकता है, पर वह कहता है कि भई! हमसे भजन नहीं होगा। इसका अर्थ है कि वस्तुतः रावण अपनी क्षमताओं का दुरुपयोग करता है। ऐसा कोई व्यक्ति ही नहीं है कि जो भगवत्प्राप्ति का अधिकारी न हो। जब ब्रह्माजी और शंकरजी वरदान देने के लिए आकर खड़े हुए तो रावण ने सोचा कि ये दो क्यों आये हैं? मैंने तो दो को अपनी तपस्या के द्वारा नहीं बुलाया। रावण को लगा कि शायद सावधानी के लिए दोनों आये होंगे कि यह राक्षस ऐसा कुछ न माँग ले और शंकरजी ठगे न जायँ, जैसा कि वे कभी-कभी ठगे जाते हैं। ब्रह्माजी शायद इसलिए साथ में आये हुए हैं कि शंकरजी कभी-कभी भूले-भटके अनुचित वरदान दे देते हैं, यदि शंकरजी ऐसा-वैसा कुछ देने लगेंगे तो मैं सँभाल लूँगा, लेकिन रावण ने सोचा कि ये दोनों मिलकर भी क्या कर लेंगे? ब्रह्मा के चार सिर और शंकरजी के पाँच सिर हैं, दोनों मिलाकर भी नौ ही सिर हुए, लेकिन मेरे तो अकेले ही दस सिर हैं। मुझसे एक सिर कम ही है। यह नौ और दस क्या है? यही तो रावण समझ नहीं पाया। अगर रावण यह समझ पाता कि दस की सार्थकता नौ में है तो कल्याण हो जाता। 'रामायण' में दशरथ हैं, पर दशरथ को अपने जीवन में अभाव की अनुभूति होती है और उनको पूर्णता की अनुभूति कब होती है? जब रामनवमी आयी, दस ने जब नौ का आश्रय लिया, नवधाभक्ति का आश्रय लिया, लिखा हुआ है कि—

दसरथ पुत्रजन्म सुनि काना।
मानहुँ ब्रह्मानन्द समाना।।
परम प्रेम मन पुलक सरीरा।

चाहत उठन करत गति धीरा।।१/१६२/३-४

यदि रावण तुलना करता तो समझकर करता कि नौ इसलिए आये हैं कि मेरे जीवन में भक्ति की पूर्णता आये। भगवान् शंकर विश्वास के देवता हैं तो ब्रह्मा विचार के देवता हैं। हमारे जीवन में विश्वास और विचार का उदय होना चाहिए, पर रावण तो अपने को उन दोनों से अधिक बुद्धिमान् मानता है। जब ब्रह्मा और शंकर विभीषण के समक्ष खड़े हुए थे तो विभीषण को लगा कि यह तो नव का अंक सामने दिखायी दे रहा है। उन्होंने पूछा कि पुत्र विभीषण! तुम क्या चाहते हो? विभीषण ने क्या माँगा?

गए बिभीषन पास पुनि कहेउ पुत्र बर मागु।
तेहि मागेउ भगवंत पद कमल अमल अनुरागु।।१/१७७

भगवान् के चरणों में मेरी भक्ति हो, मेरी प्रीति हो, आप ऐसा वरदान दीजिए। मानो विभीषण ने अपने विवेक का सदुपयोग किया और भगवान् के चरणों में प्रेम का वरदान माँगा, पर विभीषण साधक वृत्ति वाले हैं, वे भजन एवं साधन तो करते हैं, पर रावण एवं कुम्भकर्ण का साथ वे नहीं छोड़ते। ऐसे अनेक लोग होते हैं। साधक की समस्या यही है कि उसका लक्ष्य तो भगवत्प्राप्ति है, परन्तु वह कुछ ऐसी परिस्थितियों से घिरा हुआ है कि वह रावण एवं कुम्भकर्ण का साथ नहीं छोड़ पाता। विभीषण की जो समस्या थी, वही सारे साधकों की समस्या है, सारे जीवों की समस्या है और वह समस्या यह है कि हम न चाहते हुए भी पाप कर बैठते हैं जैसा 'गीता' में कहा गया है कि–

अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः।

–गीता

हम कुछ काम करना नहीं चाहते, लेकिन ऐसा लगता है कि जैसे बलपूर्वक हमसे कोई कार्य कराया जा रहा है। हम चाहते हैं कि बुराइयाँ हमसे छूट जायँ, लेकिन हम उनको छोड़ पाने में असमर्थ हो जाते हैं। विभीषण की स्थिति भी कुछ उसी प्रकार की है और जो सुग्रीव हैं, ये तो विषयी हैं। सुग्रीव के जीवन में तो विषयी जीव के जो लक्षण हैं वे सारे लक्षण विद्यमान हैं। प्रारम्भ से ही उनके मन में भक्ति या



भगवान् के प्रति कोई आकर्षण हो, ऐसा नहीं है। वे बालि के छोटे भाई हैं, पर उनका चरित्र बालि से बिल्कुल भिन्न है। ये दोनों भाई बिल्कुल एक-दूसरे से उल्टे दिखायी देते हैं।

बालि कितना बड़ा योद्धा, दृढ़ निश्चयी और साहसी है कि वह कभी पीछे नहीं हटता और किसी की चुनौती से भागता नहीं है। यह बालि के चरित्र में आपको सर्वत्र मिलेगा कि चाहे रावण चुनौती दे या मायावी चुनौती दे, बालि उस चुनौती से संघर्ष करता है। बालि जितने बड़े वीर हैं, सुग्रीव उतना ही बड़ा भगोड़ा है। उसके जीवन का सारा इतिहास भागने से ही भरा पड़ा है। कैसी अनोखी बात है कि भाई के रूप में एक भगोड़ा और एक न भागने वाला और विचित्र बात आप देखेंगे कि अन्त में दोनों ने ही ईश्वर को प्राप्त किया। कुछ लोग ऐसे होते हैं कि जो परिस्थितियों से जूझते हैं, संघर्ष करते हैं और कुछ लोग ऐसे होते हैं कि जब कभी कोई जटिल समस्या सामने आती है तो वे भाग खड़े होते हैं। सुग्रीव उन्हीं लोगों में से है।

बालि को मायावी ने आधी रात को ललकारा। वह लड़ने के लिए निकल पड़ा। सुग्रीव को भी जोश आया कि भाई लड़ने गया है तो हम भी तो चलें। सुग्रीव भी पीछे-पीछे चला, पर कहाँ तक? मायावी तो गुफा में पैठ गया। तब बालि ने सुग्रीव से कहा कि तुम बाहर ही रह जाओ। यह तो सुग्रीव के मन की बात थी। कहा कि जो आज्ञा। कुछ लोग आज्ञा तभी मानते हैं जब वह आज्ञा उनकी वृत्ति का पोषण करे। सुग्रीव भीतर नहीं जा रहे थे कायरता के कारण और नाम ले दिया आज्ञा का। बालि ने कहा कि मैं पन्द्रह दिन में वापस आ जाऊँगा। बालि भीतर पैठा। बालि के चरित्र में यह कमी है।

बालि में साहस तो बहुत है पर अतिरिक्त आत्मविश्वास भी है और इसीलिए बालि ने एक भूल कर दी कि सुग्रीव से उसने यह कह दिया कि पन्द्रह दिन में मैं सबको हरा दूँगा। इसके साथ-साथ यह घोषणा कर दी कि अगर पन्द्रह दिन में भी मैं न लौटूँ तो समझ लेना कि मैं मारा गया। बालि का यही गणित सही नहीं हुआ। जब बालि उसको मारता है तो उसके रक्त की धारा निकलती है और सुग्रीव ने

जब रक्त की धारा देखी तो उसका स्वभाव सामने आ गया। भगवान् ने पूछा कि जब तुमने रक्त की धारा देखी तो तुम्हारे ऊपर क्या प्रभाव पड़ा? क्या तुमने सोचा कि भाई लड़ रहा है तो हम भी भीतर घुस जायँ और लड़ें? सुग्रीव ने कहा कि महाराज! मैंने तो सीधी गणित कर ली कि शायद बालि मारा गया और जब इन्होंने बालि को मार दिया तो मुझे भी मार ही देंगे। इसलिए यहाँ से भाग जाना ही ठीक है। यही भगोड़ेपन की वृत्ति है, जो सुग्रीव के चरित्र में विद्यमान है।

सुग्रीव शुद्ध विषयी जीव हैं, जिसके चरित्र में साहस की भी कमी है। सुग्रीव जब भगवान् को देखता है, तब भी उसके मन में भ्रम होता है कि ये बालि के भेजे हुए दो राजकुमार मुझे मारने आये हैं। ईश्वर के विषय में जिसकी दृष्टि इतनी भ्रान्त है कि वह ईश्वर को शत्रु के रूप में देख रहा है। इसीलिए जब विभीषण भगवान् की शरण में आये तब सुग्रीव ने ही विरोध किया। यह भी विचित्र बिडम्बना है कि सुग्रीव की स्थिति क्या विभीषण के ऊपर थी? पर क्रम कुछ उलट गया।

प्रस्तुत प्रसंग का सूत्र यह है कि एक ने भगवान् को कृपा से पाया और दूसरे ने भगवान् को साधन से पाया। कृपामार्ग से भगवान् की प्राप्ति सुग्रीव को हुई और साधनमार्ग से भगवान् की प्राप्ति विभीषण को हुई। सुग्रीव का तो संकल्प था कि यदि बालि के भेजे हुए राजकुमार हों तो मैं तो एक ही काम कर सकता हूँ कि–

**पठए बालि होहिं मन मैला।**
**भागौं तुरत तजौं यह सैला।।४/०/५**

ऐसा व्यक्ति जो ईश्वर को प्राप्त करने जा रहा है, न उसके जीवन में वीरता है, न उसके जीवन में कोई सद्‌गुण हैं, फिर भी बड़ी अद्‌भुत बात है जो हनुमान्‌जी ने कहा–

**नाथ सैल पर कपिपति रहई।**
**सो सुग्रीव दास तव अहई।।४/३/२**

अरे! सुग्रीव कहाँ के राजा हैं? राज्य भी छिन गया, पत्नी भी छिन गयी, न तो वे बेचारे कहीं के राजा थे, न कोई सम्पत्ति थी, न कोई परिवार था, पर हनुमान्‌जी ने उनका जब परिचय दिया तो यही कहकर



दिया कि वे बन्दरों के राजा हैं। हनुमान्‌जी ने श्रीराम के शब्दकोश से उनको राजा कहा था, क्योंकि जब श्रीराम का राज्य छिन गया तो उन्होंने कौसल्या अम्बा से कहा था कि–

**पिताँ दीन्ह मोहि कानन राजू।२/५२/६**

जैसे राजा आप हैं, वैसे ही राजा ये भी हैं। पुनः कहा कि सुग्रीव आपके दास हैं तो कौन-सी दासता की है, कौन-सी सेवा की है? हनुमान्‌जी ने कहा कि प्रभो! आपके यहाँ दास की जो परिभाषा है, उसके अनुसार मैंने ठीक कहा है। संसार में तो दास उसको कहते हैं कि जो सेवा करे, लेकिन आप जिस प्रकार के सेवकों की खोज में रहते हैं, उसका रहस्य श्रीभरतजी ने खोल दिया, उन्होंने चित्रकूट में कहा कि प्रभु! ऐसे स्वामी तो मिलेंगे कि जो सेवक को सेवा कराने के लिए खोजते हैं, लेकिन आपके जैसा स्वामी कहाँ मिलेगा कि जो–

**को साहिब सेवकहि नेवाजी।२/२९८/५**

भगवान् के मन में हुआ कि हम सेवा करें। भगवान् ने सोचा कि स्वामी बनकर सेवा करें कि सेवक बनकर? बड़ी दूर तक उन्होंने सोचा कि जब मैं सेवक बनकर जाऊँगा और किसी जीव से कहूँगा कि मैं सेवा करना चाहता हूँ तो यह सुनकर वह बेचारा तो घबड़ा जायेगा कि हम कैसे आपसे सेवा लें? हम आपसे सेवा नहीं ले सकते। इसलिए प्रभु ने सोचा कि पहले तो हम स्वामी बनें और स्वामी बनकर जीव से पूछें कि मेरी आज्ञा का पालन करोगे? हाँ, महाराज! जब हम सेवक हैं तो आज्ञा मानेंगे ही–

**अग्या सम न सुसाहिब सेवा।२/३००/४**

मैं आज्ञा का पालन करूँगा। तब भगवान् ने कहा कि मेरी आज्ञा यही है कि मैं जो कुछ सेवा करूँ, उसे चुपचाप स्वीकार कर लो, उसमें नहीं मत करना। ऐसे विलक्षण स्वामी हैं कि सेवक को सेवा कराने की आज्ञा दे दी। जब भगवान् राम को स्नान करने के लिए कहा गया तो उन्होंने आसन पर भरत को बैठा दिया, स्वयं पीछे खड़े होकर उनकी जटाओं को सुलझाने लगे, उनको स्नान कराने लगे तब श्रीभरत से पूछा कि क्यों तुमको कैसा लगा? श्रीभरत ने कहा कि प्रभु! आपको याद होगा कि

चित्रकूट में जो आपके विषय में मैंने कहा था, आज वह प्रत्यक्ष हो गया। भरत से सेवा लेने के स्थान पर वही तो सेवा करते हैं, श्रीभरतजी कहते हैं–

को साहिब सेवकहिं नेवाजी।
आपु समाज साज सब साजी।।
निज करतूति न समुझिअ सपनें।
सेवक सकुच सोचु उर अपनें।।२/२९८/५-६

यह प्रभु का स्वामित्व है। हनुमानूजी का रहस्य क्या था? बोले कि यदि सेवा करने वाले सेवक की जरूरत होती तब तो सुग्रीव को मैं बिल्कुल न बताता, लेकिन आपको तो सेवा लेने वाला सेवक चाहिए, तो सुग्रीव बिल्कुल ऐसे ही हैं। आप उनकी जितनी सेवा करना चाहें उतनी कर लें, कोई आपत्ति की बात नहीं है। आगे और कहा कि आप चलकर उनके साथ मैत्री कीजिए–

तेहि सन नाथ मयत्री कीजे।
दीन जानि तेहि अभय करीजे।।४/३/३

सुग्रीव दास हैं तो यह कहना चाहिए कि उसको सेवा में ले लीजिए। वे तो कह रहे हैं कि उनको मित्र बना लीजिए। सेवक को सेवक बनाने वाले तो बहुत हैं, पर सेवक को मित्र बनाने वाले तो आप जैसे उदार आप ही हैं। यह तो आपकी ही विशेषता हो सकती है कि सेवक को अपनी बराबरी का बना दें। साथ-साथ हनुमानूजी ने यह भी कहा कि जब मैं सेवक को मित्र बनाने के लिए कह रहा हूँ तो इसमें मेरा भी स्वार्थ है। सुग्रीव हैं सेवक, जब वह मित्र बन जायेगा तो सेवक का पद खाली हो जायेगा, तब वह पद मुझे दे दीजिएगा तो मेरा भी काम हो जायेगा। आपको चलने के लिए इसलिए कह रहा हूँ कि जब रोगी चल नहीं सकता तो वैद्य को ही चलकर रोगी के पास जाना पड़ता है। अगर इनमें साधन का बल होता तो मैं आपको वहाँ जाने की बात नहीं कहता। चलना माने साधन की ओर बढ़ना, जो असमर्थ जीव हैं, जो साधन शून्य हैं, जो इतना भगोड़ा है कि भागते-भागते थक गया है, अब तो आप ही कृपा कीजिए।



इसका अभिप्राय है कि ईश्वर की प्राप्ति का एक क्रम यह है कि या तो भाव हो या अभाव हो। भाव के द्वारा भी ईश्वर मिलेगा और अभाव के द्वारा भी मिलेगा। मुख्य बात यह है कि आपको अपनी असमर्थता की अनुभूति हो रही है कि नहीं? अगर आपको सामर्थ्य की अनुभूति हो रही है तो सामर्थ्य का सदुपयोग कीजिए और यदि असमर्थता की अनुभूति हो रही है तो उसे भगवान् के समक्ष निवेदन कीजिए। आपके घड़े में जल भरा हुआ है तो उसे पिलाकर दूसरों की प्यास बुझाइए और यदि आपका घड़ा खाली है तो उसको भगवान् के सामने रख दीजिए कि इसको तो आपको भरना है।

कृपामार्ग का तात्पर्य है कि कृपा की आवश्यकता ही मनुष्य को तब होती है, जब अपने आपमें साधना का अभाव हो। सुग्रीव का चरित असमर्थता और अभाव का चरित है। ऐसा होते हुए भी अन्त में वे भगवान् को प्राप्त कर लेते हैं। विभीषण ने तो लंका का राज्य छोड़ा और राज्य छोड़कर वे भगवान् के पास आ गये, पर सुग्रीव के पास तो कुछ था ही नहीं, वह क्या छोड़ेगा? जिसने कुछ नहीं छोड़ा, कोई त्याग नहीं किया, भगवान् ही स्वयं उसके पास पहुँच गये।

प्रसंग आता है कि जब हनुमानूजी सुषेण वैद्य को लाये तो सुषेण वैद्य तो अपने घर में सो रहे थे। उस समय हनुमानूजी का कर्तव्य था कि उनको जगाते और साथ में ले आते, पर उन्होंने जगाया नहीं, सोते हुए को भी गोद में नहीं उठाया। उनके पूरे घर को ही उठा लाये। क्योंकि आप जिसको पाना चाहते हैं, उनको घर-बार छोड़ने की क्या आवश्यकता है? सुग्रीव भी अभावग्रस्त है, पर यह भी ध्यान रखिएगा कि इतना होते हुए भी हनुमानूजी से बढ़कर कोई साधन सम्पन्न नहीं है। फिर भी हनुमानूजी ने ही सदा सुग्रीव के चरणों में प्रणाम किया, बात उल्टी हो गयी। विषयी के चरणों में सिद्ध प्रणाम करता है, हनुमानूजी सुग्रीव की प्रार्थना करते हैं–

तब सुग्रीव चरन गहि नाना।
भाँति बिनय कीन्हे हनुमाना।।७/१८/७

प्रभु ने पूछा कि तुम सुग्रीव को इतना सम्मान क्यों देते हो? हनुमानूजी

ने कहा कि प्रभो! मैं तो हर दृष्टि से जब देखता हूँ तो मुझे लगता है कि सुग्रीव से बढ़कर सौभाग्यशाली कौन होगा? भक्त लोग आपकी याद क्यों किया करते हैं? मैंने सुना है कि आप बड़े भुलक्कड़ हैं। गोस्वामीजी ने 'विनय-पत्रिका' में कहा कि प्रभु चार वस्तुएँ भूल जाते हैं–

१. **निज कृत हित**। अपना किया गया भला और–

२. **अरि कृत अनहितउ**। शत्रु के द्वारा किया गया बुरा और–

३. **दास दोष**। सेवक का दोष और–

४. **सुरति चित रहति न किए दान की**। और अपने किये हुए दान की स्मृति नहीं रहती। इन चार बातों को प्रभु भूल जाया करते हैं। प्रभो! आपका स्वभाव यदि किसी के लिए बदला तो केवल सुग्रीव के लिए बदला। हम लोगों के लिए तो नहीं बदला। मैं तो आपके पास आया तो जब तक ब्राह्मण से बन्दर नहीं बन गया, आपने दूर ही रखा, फिर हृदय से लगाया तो पूछते रहे कि अपना परिचय दो, पर कितनी अनूठी बात हो गयी! सुग्रीव आपको भूल गये, विषयों में डूब गये फिर भी आप उसको नहीं भूले! तो महाराज जिसको आप न भूलें वह बड़ा है कि जो आपको याद करता है वह बड़ा है? जिसकी आपको इतनी याद बनी रहती है, हमको तो वही बड़ा लग रहा है।

प्रभु का सब स्वभाव सुग्रीव के लिए बदल गया, क्योंकि प्रभु के मुख से मैंने पहले यह कभी नहीं सुना कि मैंने तुम्हारे लिए यह किया, तुम्हारे लिए वह किया और दूसरी बात यह कि यह बात तो सभी जानते थे कि आप बड़े शीलवान् हैं, बड़े क्षमाशील हैं, पर जब आपको क्रोध आ गया, पर वह क्रोध भी कितना उदार था? जीव जब आपको भूल गया तो इसमें आपकी क्या हानि थी? सुग्रीव का क्या महत्त्व था? जो अपने ही परिवार की रक्षा नहीं कर पाया, वह क्या कर सकता था? आपको तो कोई आवश्यकता नहीं थी, लेकिन इतना होते हुए भी आपके मन में जब क्रोध आ गया, आपके स्वभाव में जब यह परिवर्तन आ गया तो इससे मुझको लगता है कि प्रभु! आपको सुग्रीव का कितना ध्यान था, कितना अपनापन था? आपका यह स्वभाव कभी नहीं देखा



कि आप ऐसा कहें कि मैंने यह किया, वह किया, यह किया, पर आप अपना शील-स्वभाव सुग्रीव के सन्दर्भ में भूल गये और आपने लक्ष्मण से यही कहा कि लक्ष्मण! चार महीने हो गये, सुग्रीव नहीं आया? लक्ष्मणजी ने कहा कि आपका जैसा स्वभाव है, उसमें यह कोई आश्चर्य थोड़े ही है! आपने ही कहा था कि जाओ! राज्य करो तो वह राज्य कर रहा है, भोगों को भोग रहा है–

**सुग्रीवहुँ सुधि मोरि बिसारी।**
**पावा राज कोस पुर नारी।।४/१७/४**

आपको यदि कोई भेंट दे तो आप भेंट लें, पर भेंट देने वाले को तो आप याद रखें। उसके प्रति तो कृतज्ञता और स्नेह बढ़ेगा। भगवान् हमें कितना देते हैं? भगवान् से इतना लेने के बाद भी यदि हम उसे भूलने लगें! भगवान् ने कहा कि अरे! सुग्रीव ने भी मुझे भुला दिया! मैंने उसके लिए क्या नहीं किया?–

**पावा राज कोस पुर नारी।।**

लक्ष्मणजी से कहा कि–

**जेहिं सायक मारा मैं बाली।**
**तेहिं सर हतौं मूढ़ कहँ काली।।४/१७/५**

लक्ष्मणजी प्रसन्न तो हुए, पर 'कल' शब्द सुनकर प्रसन्नता में कमी रह गयी, क्योंकि यदि सचमुच मारना होता तो इसे कल पर क्यों डालते? क्या इसके लिए सेना जुटानी है क्या? उसको मारने में क्या रखा है? और फिर आप क्यों मारेंगे? मैं तो हूँ ही, मैं अभी जाता हूँ और उसको मार आता हूँ। तब उस क्रोध का रहस्य खुल गया, उस क्रोध में जो करुणा और प्यार था, वह प्रकट हो गया कि जब प्रभु ने देखा कि लक्ष्मणजी तो सुग्रीव को मारने के लिए जा रहे हैं, तो तुरन्त लक्ष्मण का हाथ पकड़ लिया और कहा कि सुग्रीव डरपोक है, जब उसका डर बालि के मरने से मिट गया तो मुझे वह भूल गया। अब फिर उसको डरा दो, लेकिन केवल डराना है, मारना नहीं है। डराने में भी मर्यादा है कि जितना डरपोक है उतना ही डराना है। इतना मत डराना कि भाग खड़ा हो। ऐसा डराना कि इधर ही लौटकर आये, भाग न जाय। डराने का अर्थ ईश्वर को अपने से

दूर करना नहीं है, पास बुलाना है–

तब अनुजहि समुझावा रघुपति करुना सींव।
भय देखाइ लै आवहु तात सखा सुग्रीव।।४/१८

सुग्रीव मेरा मित्र है, अपना है, मैं जो क्रोध कर रहा हूँ, यह स्नेह के कारण कर रहा हूँ, उसको बुलाने के लिए कर रहा हूँ। हनुमान्‌जी जब प्रभु के स्वभाव में यह परिवर्तन पाते हैं तो सोचते हैं कि कभी-कभी साधन करने वाले को यह भ्रम हो जाता है कि मैंने प्रभु को पाया है तो अपने पुरुषार्थ पर अभिमान हो जाता है कि अपनी साधना के बल पर मैंने ईश्वर को पाया है, लेकिन यदि सुग्रीव के प्रसंग पर दृष्टि डालें तो हमें साधना का अभिमान तो कभी होगा ही नहीं–

जब कब निज करुना-सुभावतें, द्रवहु तौ निस्तरिये।
तुलसिदास बिस्वास आन नहिं कत, पचि-पचि मरिये।।
–विनय-पत्रिका, १८६/६

सुग्रीव की स्थिति तो ऐसी विचित्र है कि क्या कहा जाय? जब भगवान् ने सुग्रीव से मित्रता कर ली और बालि वध की प्रतिज्ञा भी कर ली, पर सुग्रीव को विश्वास ही नहीं है कि ये बालि को मार पायेंगे। जीव ने भगवान् की परीक्षा ली। सुग्रीव ने भगवान् की परीक्षा ली, इसमें भी सुग्रीव का ही चमत्कार था। सुग्रीव ने कहा कि इन सात ताल के वृक्षों को एक ही बाण से अगर आप वेध दें और दुन्दुभि राक्षस की हड्डियों के ढ़ेर को अपने पैर के नाखून से इतने योजन दूर फेंक दें तब मैं समझूँगा कि आप बालि को मार सकते हैं। भगवान् रुष्ट हो सकते थे कि तुम मुझ पर सन्देह करते हो, विश्वास की भी तुममें कमी है, नहीं मानते हो तो जाओ, पर भगवान् ने तुरन्त कहा कि जैसे तुम मानो हम वैसे ही मनायेंगे और भगवान् ने परीक्षा दी–

दुंदुभि अस्थि ताल देखराए।
बिनु प्रयास रघुनाथ ढहाए।।
देखि अमित बल बाढ़ी प्रीती।
बालि बधब इन्ह भइ परतीती।।४/६/१२-१३

जब भगवान् ने कहा कि अब जाओ और बालि के आगे गर्जना



करो तो सुग्रीव ज्ञान-वैराग्य की बात करने लगा कि मुझे कुछ नहीं चाहिए, अब आप ऐसी कृपा कीजिए कि हम सब कुछ छोड़कर आपका भजन करें–

सुख संपति परिवार बड़ाई।
सब परिहरि करिहउँ सेवकाई।।४/६/१६

भगवान् मन ही मन बहुत हँसे कि सुग्रीव मिथ्या ज्ञान-वैराग्य की बातें कर रहा है। जब भगवान् ने कहा कि जाकर बालि को ललकारो! तब सुग्रीव ने पूछा कि बालि को कौन मारेगा? भगवान् ने कहा कि मैं मारूँगा। पूछा कि बालि से लड़ेगा कौन? भगवान् बोले कि लड़ोगे तुम! शायद तुम्हारे मन में यह आये कि मैं ही बालि को हरा देता। पहले लड़कर तुम देख लो और जब असमर्थता की अनुभूति होगी तब मैं मारूँगा। जब सुग्रीव गया तो क्या हुआ? पहले तो सुग्रीव कह रहे थे कि बालि तो मेरा हितैषी है जिसकी कृपा से आपसे मिलन हुआ। युद्ध में जाने पर बालि का पहला मुक्का लगते ही वे तुरन्त भागे और प्रभु के पास आये। लक्ष्मणजी ने कहा कि प्रभु! व्यक्ति का स्वभाव नहीं छूटता, देख लीजिए–

तब सुग्रीव बिकल होइ भागा।
मुष्टि प्रहार बज्र सम लागा।।४/७/३

आपने मित्र बना लिया, फिर भी इसका भागना छूटा नहीं। प्रभु ने हँसकर कहा कि लक्ष्मण! तुम देखते नहीं हो? भागना तो नहीं छूटा, पर भागकर मेरे पास ही तो आया है और कहीं तो नहीं गया। तुम भागने को क्यों देख रहे हो? भागकर कहाँ गया? इस पर तुम्हारी दृष्टि जानी चाहिए। सुग्रीव को अपनी असमर्थता का ज्ञान हो गया। हनुमान्‌जी सन्त हैं, उनको भगवान् की कृपा के रहस्य का, भगवान् के उदार स्वभाव का पता है और सुग्रीव में असमर्थता है, अभाव है। भगवान् प्यार से, क्रोध से, सुग्रीव को अपना बनाये रखते हैं, उन्हें अपना मित्र बनाते हैं।

दूसरी ओर प्रभु में विभीषण से भी मिलने की इच्छा है। वे समुद्र के किनारे रुके हुए हैं, साधक से कहते हैं कि भई! तुम तो चल सकते

हो, बाल्यावस्था से तुमने साधन किया है, मैं इतनी दूर से चलकर आया, पर समुद्र को पार करके तो अब तुम्हीं को आना पड़ेगा। आध्यात्मिक अर्थों में इसका अभिप्राय है कि समुद्र देहाभिमान है और विभीषण जब अपने को देह मानेंगे तो इसका परिणाम होगा कि उनको ऐसा लगेगा कि रावण मेरा भाई है। रावण को वह छोड़ नहीं पायेगा। भगवान् का अभिप्राय है कि जब तुमने साधन किया है तो कम से कम उस सम्बन्ध का मान छोड़ करके तुम मेरे पास आओ। तब सचमुच उन पर रावण का प्रहार होता है और उस प्रहार में भी वे प्रभु का सन्देश सुनते हैं।

रावण के चरणों का प्रहार लगते ही विभीषण को प्रभु के चरणों की याद आ जाती है। संसार का प्रहार होने पर ईश्वर की याद आ जाना ही ईश्वर की सबसे बड़ी अनुकम्पा है और यह साधन वृत्ति का लक्षण भी है। सांसारिक व्यक्ति प्रहार से बदला लेने के लिए व्यग्र हो जाता है और जो साधक है, वह प्रहार के बाद उसमें भगवान् का क्या सन्देश है? भगवान् क्या चाहते हैं? यह देखता है। विभीषण साधक हैं, उसके जीवन का यही सत्य है कि वह रावण के प्रहार में भगवान् का सन्देश पाता है और तब वह रावण की सभा में घोषणापूर्वक यह कहते हैं–

**रामु सत्य संकल्प प्रभु सभा कालबस तोरि।**
**मैं रघुबीर सरन अब जाऊँ देहु जनि खोरि।।५/४१**

कैसा विश्वास भगवान् में है? यह विभीषण और सुग्रीव में अन्तर है। सुग्रीव को भगवान् मिल गये, तब भी उनको विश्वास दिलाना पड़ा और विभीषण की आज तक भगवान् से भेंट नहीं हो पायी फिर भी इतना विश्वास है कि हमारे प्रभु तो साक्षात् ईश्वर हैं, मैं उनकी शरण में जा रहा हूँ फिर वे प्रभु की ओर चलते हैं। उनमें साधना का क्रम है–पहले वे देहाभिमान से मुक्त हुए, जिसे वे नहीं छोड़ पाते थे, उसका उन्होंने त्याग किया और देहाभिमान के समुद्र को पार करके पहुँच गये, पर सबसे बढ़िया बात क्या है? जब सुग्रीव को यह समाचार मिला तो भगवान् से कहा कि–

**आवा मिलन दसानन भाई।५/४२/४**



स्वयं पर तो वे कृपा चाहते हैं, पर जब दूसरे को देखते हैं तो बड़ी कठोर दृष्टि हो जाती है। अधिकांश लोगों का स्वभाव यही है कि अपने लिए दया और दूसरों के लिए न्याय! वे कहते हैं कि प्रभु! आपने ध्यान दिया कि रावण का भाई आया हुआ है। हमारे प्रभु यदि शीलवान् न होते तो कह देते कि बालि का भाई आ सकता है तो रावण का भाई भी आ सकता है, लेकिन नहीं बोले। प्रभु ने पूछा कि तुम क्या चाहते हो? सुग्रीव ने कहा कि महाराज!–

**जानि न जाइ निसाचर माया।**
**कामरूप केहिं कारन आया।।**
**भेद हमार लेन सठ आवा।**
**राखिअ बाँधि मोंहि अस भावा।।५/४२/६-७**

यह रावण का भेदिया है, इसे बाँधकर रख लीजिए। प्रभु ने कहा कि मित्र! तुमने मुझसे नहीं पूछा कि मुझे क्या लगता है? सुग्रीव ने कहा कि महाराज! आपमें सब विशेषताएँ हैं, पर आपमें खोटे-खरे की परख नहीं है। हनुमान्जी ने सुना और समझ गये कि अगर खोटे-खरे की परख होती तो सुग्रीव को शरण में ले सकते थे क्या? प्रभु ने विनोद करते हुए कहा कि मित्र! हमारी और तुम्हारी दोनों की आँख कमजोर हैं। तुम तो कह ही रहे हो कि आपको खोटे-खरे की परख नहीं है और तुम्हारी तो आँख भी कमजोर ही है, क्योंकि तुमने मुझको भी पहले देखा था तो बालि का भेजा हुआ समझ लिया था, तुम भेदिया बहुत जल्दी मान लेते हो। तुमने हनुमान्जी से ही कहा था कि जाकर पता लगाओ। हनुमान्जी की आँखें ठीक हैं, इन्हीं से पूछ लिया जाय कि विभीषण उनकी दृष्टि में कैसा है? तब प्रभु एवं सुग्रीव ने हनुमान्जी की ओर देखा, दोनों श्रीहनुमान्जी से समर्थन चाहते हैं। श्रीहनुमान्जी अगर कह दें कि विभीषण अच्छे हैं तो सुग्रीव का खण्डन होता है और कह दें कि विभीषण बुरे हैं तो प्रभु का खण्डन होता है। हनुमान्जी ने बुद्धिमानी का उत्तर देते हुए कहा कि महाराज! यह प्रश्न ही ठीक नहीं है कि विभीषण खोटे हैं कि खरे हैं? शरणागति न्यायालय है कि औषधालय है? यदि न्यायालय है तो न्याय कीजिए और अगर औषधालय है तो

दवा कीजिए। कोई औषधालय में आये तो उससे यह मत पूछिये कि उसका स्वास्थ्य ठीक है कि नहीं। अगर ठीक होता तो बेचारा आता ही क्यों? रोगी को देखकर दवा ही देनी चाहिए। मैं तो यही कहूँगा कि–

**खोटो खरो सभीत पालिये सो, सनेह सनमान सों।**

–गीतावली, ५/३३/३

चाहे वे खोटे हैं या खरे हैं, आपके पास आये हुए हैं, आप उन्हें स्वीकार करें। भगवान् श्रीराम कृपामार्ग से स्वयं चलकर गये, पर यहाँ पर अब भी रुके हुए हैं। कहा कि हनुमान्‌जी और अंगद जायें और उनको लेकर आयें। दोनों लेकर आते हैं। विभीषण ने प्रभु के चरणों में प्रणाम किया। प्रभु उठे और–

**भुज बिसाल गहि हृदयँ लगावा।५/४५/२**

विभीषण को कसकर हृदय से लगा लिया। तब प्रभु ने सुग्रीव की ओर देखा। सुग्रीव को बड़ा बुरा लगा कि मैंने कहा था कि बाँधकर रखिए, ये तो हृदय से लगा रहे हैं। भगवान् ने सुग्रीव की ओर देखकर कहा कि मित्र! बिल्कुल बुरा मत मानना! तुमने जो कहा था उसी आज्ञा का पालन मैंने किया है। तुमने यह तो नहीं कहा था कि मार दीजिए। तुमने यह भी नहीं कहा था कि भगा दीजिए। तुमने यही तो कहा था कि इसको बाँधकर रखिए तो जब बाँधकर ही रखना है तो भुजा के बन्धन में बाँधकर रखना ही ठीक रहेगा, रस्सी के बन्धन को तो व्यक्ति छुड़ाने की चेष्टा करता है, पर भुजा का बन्धन तो ऐसा प्यार का बन्धन है कि उससे छूटने की इच्छा ही नहीं होती। विभीषण भगवान् को पाकर धन्य हो जाते हैं।

**जासु नाम भव भेषज हरन घोर त्रय सूल।**
**सो कृपाल मोहि तो पर सदा रहउ अनुकूल।।७/१२४क**

**॥बोलिए सियावर रामचन्द्र की जय॥**

|| श्रीराम: शरणं मम ||

भगवत्प्राप्ति के लिये क्या किसी एक विशेष प्रकार के चरित या सद्गुण की आवश्यकता है ?

श्रीरामचरितमानस में न जाने कितने पात्रों को श्रीराम की प्राप्ति हुई। यदि उन पर दृष्टि डालें तो उनके आचार में, स्वभाव में एवं गुण में एक-दूसरे से भिन्नता ही भिन्नता दिखायी देती है।

प्रभु श्रीराम ने जिन पात्रों से मित्रता (Friendship) स्थापित की, उनको सूक्ष्म एवं गूढ़ मनोवैज्ञानिक विश्लेषण करते हुए, इस अंतर-मंथन को **युग तुलसी मानस मर्मज्ञ श्री रामकिंकरजी महाराज** इस ग्रन्थ में प्रस्तुत करते हैं।

- मन्दाकिनी श्रीरामकिंकरजी



☆ पूज्य पंडित रामकिंकरजी श्रवण विश्वविद्यालय के आधुनिक कुलपति हैं।

- पद्मश्री कन्हैयालाल मिश्र 'प्रभाकर'

☆ अध्यात्म का जितना मार्मिक और अधिकाधिक विश्लेषणात्मक विवेचन पूज्य पंडित रामकिंकरजी करते हैं, उतना वैदुष्यपूर्ण विवेचन साम्प्रतिक कथा वाचकों में और कोई नहीं करता।

- आचार्य विष्णुकांत 'शास्त्री'

☆ भारत में इस प्रकार का चरित्र विश्लेषक मैंने दूसरा नहीं देखा।

- डॉ. अम्बा प्रसाद 'सुमन'